पृष्ठिका में बजानेवालियां तथा नर्तकी तरह तरह की धोतियां और सामने बधने वाली चोलियां पहने है (आ० ४१६)[१७१]।

१७ न० की लेण के एक भित्ति-चित्र मे मजीरा बजाती हुई एक परियो का गिरोह दिखलाया गया है। वे साड़ियां और सुदरता से बधे कमरबद पहनती है और उनके दुपट्टे पीछे फड़कते है[१७२]। १ न० की लेण के एक भित्ति-चित्र मे एक गायक एक लबा नीला और धारीदार रेशम का बना कचुक पहने है। धारियो के बीच में हम पेचक, वृषभ और हसो की आलकारिक आकृतियां देखते है (आ० ४१७)[१७३]। ये अलकार पडी पट्टियो मे है जिनके दोनो ओर वृत्तो से सजी पट्टियां है। उसी गरोह मे एक नर्तकी चूदरी का बना कचुक पहनती है।

१ न० की लेण के महाजनक जातक वाले भित्ति-चित्र में नर्तकी एक लबा, गहरे भूरे रंग का वृत्तों से अलकृत पूरे बांह का कचुक पहरे है (आ० ४१८)[१७४]। इस कचुक के ऊपर एक एप्रन जैसा वस्त्र है जिसके पक्ष अग सचालन के सुभीते के लिए ऐसे कटे है कि उसके निचले कोने अलग से झूलते है[१७५]। उसका लबा घाघरा बैगनी, हरी और पीली धारियो से सुसज्जित है जिन की सफेद जमीन पर नग बने है। ढोल बजाने वाली की छाती एक धारीदार स्तनपट्ट से, जिसकी गट्ठी पीछे बधी है और छोर नीचे लटक रहे है, ढंकी है। उसकी जांघिया अथवा घघरी के बीच में एक नग जवाहिर से सुसज्जित पट्टी लगी है (आ० ४१९)।

बाग के एक भित्ति-चित्र में गायिकाओ के दो गिरोह दिखलाये गये है। बायी ओर के गिरोह में एक नर्तकी को चारो ओर से घेर कर सात बजाने वालियां खडी है। नर्तकी एक पूरे बांह का हरियाली लिए हुए घुटने तक पहुंचता पीले रग का कचुक, जो वृत्त-बिंदु अलकार से सुसज्जित है, पहने है। कंचुक चाकदार है और उसके मुहरियो और चाकदार किनारो पर गोट लगी है। चौड़ा कोणाकार गला लगता है पीछे से पोशाक की सुन्दरता बढाने के लिए लगा दिया गया था। पाजामा हरियाली लिए हुए पीली धारियों से सुसज्जित है और उसका कचुक से खूब जोड बैठता है (आ० ४२०)[१७६]। उसका सिर सुनहली धारियो वाले एक रूमाल से ढका है। टिपरी बजाने वाली, जो ढोल बजाने वाली के बगल में खडी है, के बाये कधे पर एक नील और सुनहरी धारियो वाला दोहरा रूमाल है (आ० ४२१)। उसके बगल में खडी एक दूसरी टिपरी बजाने वाली हरी और नीली धारियो वाला घाघरा पहने है। उसका कचुक का बदामा गला खुला है (आ० ४२२)। नर्तकी के दाहिनी ओर खडी तीन टिपरी बजाने

---

१७१—एन० रि० आ० डि०, ग्वा०, १९३०-३१, प्ले० ८

१७२—हेरिंगम, वही, प्ले० ५७

१७३—याजदानी, वही, भा० १, प्ले० १० ए

१७४—वही, प्ले० १२-१३

१७५—इस वस्त्र की तुलना सारनाथ से मिले गुप्तयुग के उतरग पर एक नर्तकी के वस्त्र से कर सकते हैं। साहनी, वही, प्ले० २७

१७६—मार्शल, वही, प्ले० डी०

वालियो में बीच वाली एक आस्मानी रग की अधबहिया कचुकी पहने है जो छाती को ढाकती हुई घुटनो तक पहुचती है । घघरी में हरी धारिया है और उनके बीच की सादी पट्टियो पर कटकुट है (आ० ४२३ ए० बी०) ।

बजाने वालियो और नर्तकी के दूसरे गरोह में बैठी हुई नर्तकी पहले गरोह की नर्तकी जैसा ही पहरावा पहने है । उसके पीछे खडी एक बजानेवाली फाख्तई रग की चोली जो शायद रुपहले किखाब की बनी है पहरे है । उसकी एप्रन की काट पहले गिरोह की एक गाने वाली के कचुकी की काट जैसी है ।

बाग के एक और भित्ति-चित्र मे एक स्त्री गायिकाओ का गिरोह है उसमे सबकी सब चोलिया पहने है । बीच वाली गायिका सफेद चित्ती वाली हरी चोली पहने है । उसके बायी ओर वाली नर्तकी मुकुट पहने है और उसका जूडा एक सफेद रूमाल से ढका है, उसके नीचे कचुक पर एक एप्रन की शकल वाला वस्त्र है । नर्तकी की बगल वाली गायिका आसमानी रग की अधबहिया चोली पहने है[१७७] ।

## कपड़ो पर आये हुए अलंकार

अभी तक तो हम पहरावो पर आयी हुई नक्काशियो का वर्णन करते आए है लेकिन अजटा के भित्ति-चित्रो में अकित परदो खोलियो इत्यादि पर भी नक्काशिया मिलती है। इनका इसलिए अधिक महत्व है कि गुप्त-युग की कपड़ो पर की नक्काशिया और कही देख नही पडती । न० १७ की लेग के एक भित्ति-चित्र मे हम दो परदे देखते है । उनमें से एक परदा हरे रग का है और सफेद बिंदुओ की पक्तिया से पट्टियो मे विभाजित है । उस पर फूल की नक्काशिया भी बनी है । दूसरे परदे पर गेरुए रग की धारिया है और सफेद जमीन पर नीले फूलो की पखडिया बनी है (आ० ४२४)[१७८] । इसी लेण के एक दूसरे चित्र मे धारीदार कपडे की गद्दी है जिसमे एक पट्टी छोड कर दूसरी पट्टी मे शतरज का अलकार बना है (आ० ४२५)[१७९] । उसी लेण के एक तीसरे चित्र में, जिसमे काशिराज सुनहरे हस की पूजा करते दिखलाये गये है, कई थानो के परदे लटके है । काशी बहुत प्राचीन काल से ही कपडे का केन्द्र था और इसीलिए काशी सबधी दृश्य में नक्काशीदार कपडो का प्रदर्शन कोई आश्चर्यजनक बात नही है । एक टुकडे में तिरछी पक्तियो में सजे फुल्ले है (आ० ४२६)[१८०] । दूसरे में खिले फूल है और तीसरे मे पेचको की लड़िया है ।

१ न० की लेण के एक महल के चित्र में भी हम कुछ कपडो पर बनी नक्काशिया

१७७—वही, प्ले० सी०

१७८—हेरिंगम, वही, प्ले० १, १

१७९—वही, प्ले० २२, २४

१८०—वही, प्ले० २५, २८

पाते है[१८१]। स्त्रिया धारीदार कपड़ो की वनी घघरियाँ पहने है। एक हल्के रंग के कपडे से वनी रानी की घघरी पर कत्थई रग की पड़ी हुई धारिया है जिन पर तीर के फलो जैसे अलंकार, जो पक्षियो के रूढिगत आकार भी हो सकते है, वने है (आ० ४२७)। रानी के ठेठ वायी ओर की स्त्री की घघरी पर वृत्त बने है। पृष्ठिका मे वायी ओर खडी चामरग्राहिणी एक हल्के हरे रग की घघरी, जिस पर कत्थई रग की धारिया पडती है, पहने है। उसी लेण के एक महल के चित्र में गद्दिया चौपतियो से सजे कपडे से वनी है (आ० ४२८ ए० वी०)[१८२]। पुन उसी लेग के एक चित्र में दो तकियों पर निम्नलिखित नक्काशियाँ वनी है[१८३]। (१) चापेय की तकिया का करडा सुनहरा अथवा रुपहला है जिस पर रेशम तथा सुनहले या रुपहले तार से छोटे छोटे सितारे बने है। (२) रानी की गद्दी के गहरे रग के कपड़े पर सितारे अथवा चौपतिया वनी है।

२ नं० की लेण के एक चित्र मे गद्दी के कपडे पर शतरंज का अलंकार जिसके कोनो पर सितारे है वना है[१८४]।

१८१—वही, प्ल० १४, १६
१८२—वही, प्ले० २८, ३७
१८३—याजदानी, वही, भा० १, पृ० ५९, प्ल० ३४ ए० १
१८४—वही, भा० २, प्ले० १२







४२२ ४२३ ४२३ ४२४ ४२५






४२६ ४२७ ४२८ ४२८

# अनुक्रमणिका



प्रा० ३०

कवर्ग

चवर्ग

टवर्ग



तवर्ग